FREE
E CIRCULAR

गुरुत्व ज्योतिष
साप्ताहिक ई-पत्रिका
16 दिसम्बर से
22 दिसम्बर 2018

**संपादक**

चिंतन जोशी

**संपर्क**


गुरुत्व ज्योतिष विभाग

गुरुत्व कार्यालय

92/3. BANK COLONY,
BRAHMESHWAR PATNA,
BHUBNESWAR-751018,
(ODISHA) INDIA

**फोन**

91+9338213418,
91+9238328785,

**ईमेल**

gurutva.karyalay@gmail.com,
gurutva_karyalay@yahoo.in,

**वेब**

www.gurutvakaryalay.com
www.gurutvakaryalay.in
http://gk.yolasite.com/
www.shrigems.com
www.gurutvakaryalay.blogspot.com/


**पत्रिका प्रस्तुति**

चिंतन जोशी,
गुरुत्व कार्यालय

**फोटो ग्राफिक्स**

चिंतन जोशी,
गुरुत्व कार्यालय

## गुरुत्व ज्योतिष साप्ताहिक ई-पत्रिका में लेखन हेतु फ्रीलांस (स्वतंत्र) लेखकों का स्वागत हैं...✍

गुरुत्व ज्योतिष साप्ताहिक ई-पत्रिका में आपके द्वारा लिखे गये मंत्र, यंत्र, तंत्र, ज्योतिष, अंक ज्योतिष, वास्तु, फेंगशुई, टैरों, रेकी एवं अन्य आध्यात्मिक ज्ञान वर्धक लेख को प्रकाशित करने हेतु भेज सकते हैं।

अधिक जानकारी हेतु संपर्क करें।


GURUTVA KARYALAY
BHUBNESWAR-751018, (ODISHA) INDIA
Call Us: 91 + 9338213418,
91 + 9238328785
Email Us:- gurutva_karyalay@yahoo.in,
gurutva.karyalay@gmail.com

## अनुक्रम



## स्थायी और अन्य लेख

प्रिय आत्मिय,

बंधु/ बहिन

जय गुरुदेव

# संपादकीय

भारतीय पंचांग में खरमास हर वर्ष सौर पौष मास को कहते हैं। भारत के कई हिस्सों में इसे मलमास एवं कई हिस्सों में काला महीना कहा जाता है। इस खर मास में हिन्दू धर्म में सभी प्रकार के धार्मिक और शुभ मांगलिक कार्य वर्जित माने जाते हैं। खर मास में यज्ञोपवीत, विवाह, गृह प्रवेश, भूमि पूजन, बेटी की विदाई, कई प्रकार के धार्मिक कर्मकांड आदि का निषेध माता जाता है।

पुराणों के अनुसार खर मास में मृत्यु का फल अशुभ होता है। महाभारत के अनुसार खर मास के दौरान जब अर्जुन ने भीष्म पितामह को सैकड़ों बाणों से बिन्ध दिया था। लेकिन बाणों की शैया पर लेटे होने बावजूद भी भीष्म पितामह ने अपने प्राण नहीं त्यागे। इसका मूल कारण खर मास की अशुभता है, क्योकि खर मास में यदि भीष्म पितामह ने प्राण त्यागे तो उनका अगला जन्म नर्क की ओर जाएगा। इसी लिए भीष्म पितामह ने अर्जुन से निवेदन किया की एक तीर चलाए जो उनके सिर पर एसे लगे ली वह तकिए के समान काम करे। खर मास की अशुभता से बचने के लिए भीष्म पितामह पूरे खर मास में अधमरी अवस्था में बाणों की शैया पर ही लेटे रहे और खर मास की समाप्ति के बाद माघ मास के शुक्ल पक्ष की एकादशी को उन्हों ने अपने प्राणों का त्याग किया। क्योकि की एसी मान्यता हैं की माघ मास में देह त्याग से व्यक्ति सीधा स्वर्ग का भागी होता है। माघ शुक्ल एकादशी को देह त्यागने वाले को वैकुण्ठ की प्राप्ति होती है।

सामान्य भाषा में खर गधे को कहते हैं। मार्कण्डेय पुराण में वर्णित हैं की भगवान सूर्यदेव अपने सतों घोड़ों के रथ पर सवार हो कर संपूर्ण ब्रह्मांड की परिक्रमा करते है। जिसमें भगवान सूर्यदेव को बिना रुके-थके निरंतर गतिमान रहना पड़ता है, लेकिन एक बार साल भर इसी प्रकार ब्रह्मांड की निरंतर परिक्रमा करते हुए भगवान सूर्यदेव के घोड़े अत्याधिक प्यासे हो जाते है। भगवान सूर्यदेव घोडों की स्थिति को देख उनकी प्यास बुझाने के उपाय सोचने लगते है। लेकिन दूसरी ही क्षण भगवान सूर्यदेव को निरंतर गतिमान रहेन का अपना कर्तव्य ज्ञात हो जाता है, कुछ दूर चलने के बाद उनकी नज़र तालाब के किनारे खड़े दो गधों पर पड़ती है। भगवान सूर्यदेव ने तालाब के निकट अपना रथ रोक दिया और अपने घोडों को रथ से छोड गधों को रथ से जोड़ अपनी यात्रा पर निकल पडते है। जैसा की गधे की गति घोडों से धीमी होती है। उसी प्रकार भगवान सूर्यदेव का रथ भी इस दौरान धीमी गति से भमण करता है। इस धीमी गति के कारण भगवान सूर्यदेव का तेज भी कम हो जाता है।

ज्योतिषीय के अनुसार सूर्य के धनु राशिमें प्रवेश से अर्थात धनु संक्रांति से खर या मलमास होता है। सूर्य जब बृहस्पति की धनु राशि अथवा मीन राशि में होता है, तो यह दोनों राशियां सूर्य की शुभता के लिए अशुभ राशि मानी जाती है। सूर्य का बृहस्पति की राशि में परिभ्रमण अच्छा नहीं माना जाता है, क्योंकि बृहस्पति की राशि में सूर्य कमज़ोर स्थिति में रहता हैं। सूर्य वर्ष में दो बार बृहस्पति की राशि धनु एवं मीन में परिभ्रमण करते है। सौर मास की गणना से प्रायः इन दोनों माह को धनुर्मास एवं मीनमास कहा जाता है। इन दोनों महीनों में सभी प्रकार के मांगलिक कार्य अशुभ माना जाता है। खास मास के दौरा अन्न-वस्त्र तथा औषधि का दान करना श्रेष्ठ कर माना है।

इस साप्ताहिक ई-पत्रिका में संबंधित जानकारीयों के विषय में साधक एवं विद्वान पाठको से अनुरोध हैं, यदि दर्शाये गए मंत्र, श्लोक, यंत्र, साधना एवं उपायों या अन्य जानकारी के लाभ, प्रभाव इत्यादी के संकलन, प्रमाण पढ़ने, संपादन में, डिजाईन में, टाईपींग में, प्रिंटिंग में, प्रकाशन में कोई त्रुटि रह गई हो, तो उसे स्वयं सुधार लें या किसी योग्य ज्योतिषी, गुरु या विद्वान से सलाह विमर्श कर ले । क्योकि विद्वान ज्योतिषी, गुरुजनो एवं साधको के निजी अनुभव विभिन्न मंत्र, श्लोक, यंत्र, साधना, उपाय के प्रभावों का वर्णन करने में भेद होने पर कामना सिद्धि हेतु कि जाने वाली वाली पूजन विधि एवं उसके प्रभावों में भिन्नता संभव हैं।

आपका जीवन सुखमय, मंगलमय हो परमात्मा की कृपा
आपके परिवार पर बनी रहे। परमात्मा से यही प्राथना हैं ...

चिंतन जोशी

## ***** साप्ताहिक ई-पत्रिका से संबंधित सूचना *****

- ई-पत्रिका में प्रकाशित सभी लेख गुरुत्व कार्यालय के अधिकारों के साथ ही आरक्षित हैं।
- ई-पत्रिका में वर्णित लेखों को नास्तिक/अविश्वासु व्यक्ति मात्र पठन सामग्री समझ सकते हैं।
- ई-पत्रिका के लेख आध्यात्म से संबंधित होने के कारण भारतिय धर्म शास्त्रों से प्रेरित होकर प्रस्तुत किया गया हैं।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित लेख से संबंधित किसी भी विषयो कि सत्यता अथवा प्रामाणिकता पर किसी भी प्रकार की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक कि नहीं हैं।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित जानकारीकी प्रामाणिकता एवं प्रभाव की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक की नहीं हैं और ना हीं प्रामाणिकता एवं प्रभाव की जिन्मेदारी के बारे में जानकारी देने हेतु कार्यालय या संपादक किसी भी प्रकार से बाध्य हैं।
- ई-पत्रिका से संबंधित लेखो में पाठक का अपना विश्वास होना आवश्यक हैं। किसी भी व्यक्ति विशेष को किसी भी प्रकार से इन विषयो में विश्वास करने ना करने का अंतिम निर्णय स्वयं का होगा।
- ई-पत्रिका से संबंधित किसी भी प्रकार की आपत्ती स्वीकार्य नहीं होगी।
- ई-पत्रिका से संबंधित लेख हमारे वर्षो के अनुभव एवं अनुशंधान के आधार पर दिए गये हैं। हम किसी भी व्यक्ति विशेष द्वारा प्रयोग किये जाने वाले धार्मिक, एवं मंत्र- यंत्र या अन्य प्रयोग या उपायोकी जिन्मेदारी नहिं लेते हैं। यह जिन्मेदारी मंत्र- यंत्र या अन्य उपायोको करने वाले व्यक्ति कि स्वयं कि होगी।
- क्योकि इन विषयो में नैतिक मानदंडों, सामाजिक, कानूनी नियमों के खिलाफ कोई व्यक्ति यदि नीजी स्वार्थ पूर्ति हेतु प्रयोग कर्ता हैं अथवा प्रयोग के करने मे त्रुटि होने पर प्रतिकूल परिणाम संभव हैं।
- ई-पत्रिका से संबंधित जानकारी को माननने से प्राप्त होने वाले लाभ, लाभ की हानी या हानी की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक की नहीं हैं।
- हमारे द्वारा पोस्ट किये गये सभी जानकारी एवं मंत्र-यंत्र या उपाय हमने सैकडोबार स्वयं पर एवं अन्य हमारे बंधुगण पर प्रयोग किये हैं जिस्से हमे हर प्रयोग या कवच, मंत्र-यंत्र या उपायो द्वारा निश्चित सफलता प्राप्त हुई हैं।
- ई-पत्रिका में गुरुत्व कार्यालय द्वारा प्रकाशित सभी उत्पादों को केवल पाठको की जानकारी हेतु दिया गया हैं, कार्यालय किसी भी पाठक को इन उत्पादों का क्रय करने हेतु किसी भी प्रकार से बाध्य नहीं करता हैं। पाठक इन उत्पादों को कहीं से भी क्रय करने हेतु पूर्णतः स्वतंत्र हैं।

अधिक जानकारी हेतु आप कार्यालय में संपर्क कर सकते हैं।

(सभी विवादो केलिये केवल भुवनेश्वर न्यायालय ही मान्य होगा।)

# धनु संक्रांति 16 दिसंबर 2018 से शुभ कार्य वर्जित !

संकलन गुरुत्व कार्यालय

दिसंबर 2018 को सूर्य के धनु राशि में प्रवेश के साथ खरमास लगने से शुभ कार्य वर्जित माने जाते है, और यह खरमास अगले महीने सूर्य के मकर राशि में प्रवेश के साथ समाप्त हो जायेंगे। सूर्य के मकर राशि में प्रवेश से शुभ कार्य पुनः शुरू हो जाते है।
इस दौरान सभी प्रकार के मांगलिक कार्य निषेध माने जाते है।

सूर्य का मकर राशि में प्रवेश के साथ अर्थात मकर संक्रांति पर यह खरमास समाप्त होता है। साधारणतः संक्रांति सूर्य के किसी एक राशि से दूसरी राशि में प्रवेश को कहा जाता है। इसी क्रम में जब सूर्य का धनु राशी में प्रवेश होता हैं, तो उसे धनु संक्रांति कहा जाता है।

ज्योतिष के अनुसार धनु राशि के स्वामी देव गुरु बृहस्पति हैं। एसी धार्मिक मान्यता हैं धनु संक्रांति से अर्थात खरमास के दौरान सूर्य के राशि परिवर्तन से उसका प्रभाव क्षीण हो जाता है। किसी भी शुभ कार्य में सूर्य के बल की आवश्यक्ता होती है, जो इस दौरान क्षीण होने के कारण समस्त प्रकार के शुभ कार्य वर्जित माने जाते हैं।

सूर्य का प्रभाव गुरु की राशि में प्रवेश से कम हो जाता है, एसी मान्यता हैं ग्रहों के राजा सूर्य जब देवों के गुरु को मिलने जाते है, तो अपना तेक कम कर लेते है। इस विशेष संयोग से विभिन्न रोग बढ़ने का विशेष खतरा होता है। इस दौरान मानसिक चंचलता में भी वृद्धि होती हैं।

ज्योतिष में धनु राशी को सुख-समृद्दि-भाग्य की राशि माना जाता है। लेकिन सूर्य का धनु राशी में प्रवेश सुख-समृद्धि के लिए अशुभ होता। इस दौरान किये जाने वाले शुभ कार्य से भाग्य कमजोर होने की संभावनाएं अधिक होती है। इस दौरान किसी भी प्रकार के नये कारोबार इत्यादि की शुरुआत से उसमें अनाचश्यक रुकावट एवं आर्थिक स्थिती कमजोर होने की स्थिती प्रबल रहती हैं। नये व्यवसाय में अनावश्यक खर्च और कर्ज में वृद्धि के संभावनाएं भी प्रबल होती है। नई भूमि-भवन संबंधित कार्य भी इस दौरान अशुभ माने जाते है।

जो कार्य नियमित रूप से चल रहे हों खरमास का अशुभ प्रभाव उसमें विशेष प्रभावी नहीं माना इस लिए उसको जारी रखा जा सकता है।

खरमास नाम के पीछे की मन्यता हैं, की एक बार भगवान सूर्यदेव अपने सातो घोड़ों वाले रथ पर सवार होकर भ्रमण कर रहे थे। अधिक समय घूमते-घूमते घोड़े अपनी प्यास बुझाने के लिए एक तालाब के किनारे पानी पीने के लिए रुके। पानी पीने के बाद घोड़ों में आलस्य आ गया और वह तालाब के किनारे ही आराम करने के लिए रुक गए। सूर्यदेव को सृष्टि को जीवन उर्जा प्रदान करने का अपना कर्तव्य स्मरण हो गया। इस बीच सूर्यदेव को तालाब के किनारे दो गधे नज़र आए। सूर्यदेव नें अपने थके घोड़ों को किनारे पर ही छोड उने दों गधों को अपने रथ में जोड कर अपने कर्तव्य का पालन करने के लिए निकल पड़े। गधों से जुडे रथ पर सवार भगवान सूर्यदेव एक माह तक इसी प्रकार धीमी गति से चलते रहे। जिस कारण उनके तेज का प्रभाव कम हो गया। फिर एक माह पश्चयात सूर्य के मकर राशि में प्रवेश अर्थात मकर संक्रांति पर अपने सातों घोड़ों पर सवार हो कर पुनः अपनी गति से चलने लगे।

# पंच महाभूत तत्व एवं वास्तु

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

जिस भूमि पर भवन बनकर तैयार हो जाता है वहा पंचभूत का समनवय होता हैं। जिस प्रकार मानव शरीर में जो पंच माहाभूत (आकश, पृथवी, जल, वायु, अग्नि) तत्व समाहित होते हैं , यह पंच माहाभूत तत्व व्यक्ति द्वारा किये गये कर्म के अनुरुप उसका प्रभाव शुभ-अशुभ व्यक्ति के निवास स्थान पर पड़ता हैं। क्योकि मनुष्य एवं बह्याण्ड की संरचना पंच महाभूतों के आधार पर हुई हैं।




यदि प्रकृति के विरूद्ध इन पच महाभूत तत्व का संतुलन बिगड़ जाये तो व्यक्ति द्वारा किये जारहे कर्म गलत दिशामें होते हैं, जिस्से हमारी उर्जा यातो अधिक खर्च होती हैं या उर्जा गलत दिशा में व्यय होकर शरीर में अस्वस्थता पैदा होकर शारीरिक संतुलन को बिगाड़ देती है, जिस्से पारिवारिक कलह, आर्थिक तंगी, मानसिक तनाव, अशांति, रोग इत्यादि अनेक प्रकार कि व्याधि उतपन्न होती है।

इस लिए यह जरूरी है कि हम पंच महाभूत तत्वों का सन्तुलन रखे तो हमे जीवन में सभी प्रकार से सुख शांति एवं समृद्धि सरलता से प्राप्त होती हैं।

भवन निर्माण के बाद पंच तत्वों का गृह में अस्तित्व होता हैं इस लिये यह जरूरी हो जाता हैं कि इन पंच महाभूत तत्वों का सही सन्तुलन बना रहे। अगर यह जरा भी बिगड़ जाए तो भवन मे निवास करने वाला व्यक्ति सुख-शांति से नहीं रह पाएगा।

## पृथ्वी तत्व

पृथ्वी भी सौरमण्डल के अन्य ग्रहों मे से एक हैं। सौरमण्डल के सभी ग्रह सूर्य के अंश हैं, सभी ग्रह कि उत्पत्ति सूर्य से टूटने के बाद हुई हैं, उसी प्रकार पृथ्वी कि उत्पत्ति भी सूर्य के अंश से टूटकर लाखों वर्ष पूर्व हुई हैं। पृथ्वी एवं सौरमण्डल के अन्य सभी ग्रह सूर्य से टूट कर उसके इर्द-गिर्द घुमते हुए धीरे-धीरे सूर्य से दूर होते गयें एवं धीरे-धीरे ठंडे होते गएं। पृथ्वी सूर्य के चक्कर काटने के साथ-साथ अपनी निश्चित धुरी पर 23 डिग्री मे निरंतर घूम रही हैं। पृथ्वी पर पानी, गुरूत्वाकर्षण शक्ति तथा दक्षिण-उत्तर ध्रुविय तरंगे पृथ्वी पर एवं पृथ्वी से थोडी दूर तक सभी जीव-निर्जीव वस्तुओं को प्रभावित करती हैं। परंतु अन्य सभी ग्रहो से विपरीत पृथ्वी पर लम्बे समय तक रसायनिक क्रियाओ के फल स्वरूप पृथ्वी पर प्राकृतिक स्थलों, पर्वतों, नदियों व मैदानों आदि का जन्म हुआ, जिस्से धीरे-धीरे पृथ्वी पर जीव विकसीत होने लगे जो अन्य किसी ग्रह पर जीव के अधिक विकसीत होने के पुख्ता सबुन न होकर अभी तक सिर्फ रहस्य का विषय बन कर रह गया हैं।

इन सभी ग्रहो में सिर्फ और सिर्फ पृथ्वी ही जीवनदायिनी और पालनहार हैं। पृथ्वी कि इसी अद्वितिय क्षमता के कारण आज पृथ्वी पर जीव के निवास हेतु भवन निर्माण का कार्य होता हैं, वास्तु

सिद्धांत के अनुशार पंच माहाभूत तत्व के महत्व पूर्ण तत्व पृथ्वी तत्व के बिना भवन निर्माण संभव नही हो सकता। इस लिये वास्तु के प्राचीन ग्रन्थों मे पृथ्वी की महवत्ता को ध्यान में रख कर भवन निर्माण करने पर जोर दियागया हैं।

इस लिये हमारी संस्कृति में धरति को मां कहाजाता हैं क्योकि यह समारा भरण पोषण एवं पालन करती हैं इसी लिये गृह निर्माण से पूर्व सर्व प्रथम भूमि पूजन करने का विधान हैं।

## जल तत्व

जल ही जीवन है इस बात से हर कोई परिचित हैं, क्योकि हर कोइ जानता हैं हर जीव किसी ना किसी रुप से जल तत्व से जुडा हुवा हैं एवं बगैर जल के किसी जीव का अस्तित्व लम्बे समय तक नहीं रह सकता इसी प्रकार वास्तु भी पूर्णतः जल तत्व से जुडा हुवा हैं, एवं मनुष्य को अत्याधिक प्रभावित करता हैं।

सृष्टि का मुख्य आधार जलचक्र ही हैं। सागर, नदियों, नहरों, तालाबो इत्यादि का जल वाष्प बनकर वायुमंडल से होते हुए आकाश में बादल के रूप मे निर्मित होकर वर्षा के स्वरुप में पूनः जल रूप में पृथ्वी पर आ जाता हैं। इसी कारण से जीवन चक्र कायम हैं।

विज्ञान का मुख्य सिद्वात में पानी कि संज्ञा $H_2O$ हैं, अर्थात पानी में हाइड्रोजन के 2 अणु एवं ओक्सीजन के एक अणु होते हैं, एवं ओक्सीजन के माध्यम से प्रायः सभी जीव श्वास के माध्यम से ओक्सीजन लेते हैं। इसी लिये उसे प्राण वायु कहा जाता क्योकि यह हमे जीवीत रखता हैं।

मानव शरीर भी इन पंच महाभूत तत्वो से हि बना हैं, इसमे से कोइ एक तत्व का संतुलन बिगड जाये तो शरीर मे रोग उत्पन्न होजाते हैं, हालांकि सभी पंच तत्वो को एज दूसरे से मिलकर हि प्रभावशाली होते हैं, सभी तत्व यदि अलग-अलग हो तो उनका कोइ महत्व नहीं रह जाता। जल मानव जीवन हेतु अत्यंत आवश्यक तत्व हैं इसी लिये आदिकाल से पृथ्वी कि सारी

संस्कृतिया कि उत्पत्ती एवं विकास जल के किनारे हि हुवा हैं।
वास्तु सिद्धांत के अनुशार जल तत्व को भवन निर्माण एवं भवन निवास में हेतु इसके सन्तुलन को ध्यान मे रखना जरूरी हैं।

## अग्नि

अग्नि एवं तेज ऊर्जा के कुदरति स्त्रोत हैं। ऊर्जा के बिना मानव जीवन का कोई अस्तित्व नहीं हैं। समग्र ब्रह्मांड में ऊर्जा का प्रमुख स्त्रोत एक मात्र सूर्य हैं, उस के अलावा कोई और प्रमुख स्त्रोत का अस्तित्व नहीं हैं। यही कारण हैं कि आज सूर्य के तेज से ही हमारा जीवन सुचारु रुप से प्रकाशमान हैं। वायु मंडल में व्याप्त वायुकण (धूल) और बादल इत्यादि सभी में अपनी चुम्बकीय शक्ति होती हैं जिसके कारण सब एक दूसरे की ओर आकर्षित होते रहते हैं। इसी आकर्षित होने के कारण कण एक दूसरे से पास आते और दूर होते रहते हैं, जिसके बल के कारण हि ऊर्जा उत्पन्न होती हैं। इस्से उत्पन्न होने वाली उर्जा को हि अग्नि कहा जाता हैं।
अग्नि का हमारे जीवन में बहुत महत्व हैं, इस महत्व से हर व्यक्ति भली भाति वाकिफ हैं। हमारी भारतिय संस्कृति के धार्मिक कार्यक्रम में भी अग्नि का विशेष महत्व हैं। यज्ञ, हवन, विवाह, संस्कार जेसे अन्य धार्मिक कर्मकांडो में बिना अग्नि के बिना संपन्न होना असंभव सा प्रतित होता हैं।
इसी कारण भारतिय सभ्यताओं में अग्नि को देव कहा गया हैं। अग्निको देवता मनकर उसका पोजन किया जाता हैं। क्योकि एसा माना जाता हैं, कि यदि अग्नि देव क्रोधित होजाये तो बड़े-बड़े महलों व ऊंचे-ऊंचे भवनों को धूलमें उडादे और राख बनादे। इस लिये अग्नि का पूजन कर उन्हें शांत रखने का प्रयास किया जाता हैं।
हमारे प्रमुख धर्म ग्रंथो में एक ऋग्वेद का सर्व प्रथम मंत्र ही अग्नि से शुरू होता है।

**मंत्र:**

*अग्निमीले पुरोहितं यज्ञस्य देवमृत्विजम्।*
*होतारं रत्नधातमम्॥*

**भावार्थ:-** सर्वप्रथम आराधन किए जाने वाले, यज्ञ को प्रकाशित करने वाले, ऋतुओं के अनुसार यज्ञ सम्पादित करने वाले, देवताओं का आह्वान करने वाले तथा धन प्रदान करने वालों में सर्वश्रेष्ठ अग्नि देवता की मैं स्तुति करता हूं।
भारतीय शास्त्रो मे उल्लेख मिलता है, कि अग्नि का संबंध मनुष्य के जन्म से लेकर मरण तक होता हैं। इसी कारण से वास्तु के पंच तत्वो में अग्नि तत्व भी समाया हुवा हैं।
यदि भवन में अग्नि तत्व कि अधिकता हो जाये, तो भवन में निवास कर्ता के बिच में मानसिक तनाव एवं परस्पत वैमनस्य रहता हैं। निवास कर्ता को छोटी-छोटी बातो पर गुस्सा आना एक स्वाभाविक लक्षण सरलता से दिखाई देता हैं। यदि आपके घर में भी एसी समस्या होती हैं।

## वायु

समग्र ब्रह्मांड वायु मंडल से भरा पडा हैं, एवं हमारे जीवन मे भी वायु तत्व का अत्याधिक महत्व हैं। क्योकि साधारण व्यक्ति अन्य किसी तत्व के बिना कुछ घंटे बिता सकती हैं, लेकिन वायु तत्व के बिना व्यक्ति चंद मिनिट भी बडी मुशकील से बिता सकते हैं। क्योकि जीवन को टिकाए रखने के लिये हमारा

श्वास लेना अति आवश्यक हैं एवं यदि इस क्रम में रुकावट आजये या विच्छेदन होजाये तो हमारा जीवन समाप्त हो जाता हैं। मनुष्य हि क्यो प्राणी एवं पेड़-पौधे भी वायु के बिना क्षीण होकर समाप्ती कि और जाने लगते हैं। इस लिये वायु तत्व का संतुलन सृष्टि को सुव्यवस्थित रुप में चलाने के लिये वायु क योगदान अधिक महत्वपूर्ण है। मनुष्य के जीवन में प्रत्येक क्रिया-कलाप में कहीं न कहीं पंच महाभूतों का संयोग अवश्य पाया जाता हैं। इसी लिये अन्य किसी ग्रह पर आजतक लम्बे समय तक मनुष्य को पैर टिकाना मुश्किल नजर आरहा हैं, इसी कारण से वहां जीवन संभव नहीं हो पाया हैं। इसी तरहा वास्तु में वायु तत्व का अधिक महत्व हैं।

यदि घर में वायु तत्व के संतुलन में गडबडी होतो भवन में निवास कर्ता को धन कि कमी एवं विभिन्न प्रकार के रोग देखने को मिलते हैं। यदि घर में वायु तत्व कि अधिकता होतो तो व्यक्ति के विचारों में स्थिरता कि कमी पाई जाती हैं, व्यक्ति एक साथ अनेक कार्य करने हेतु प्रेरिततो होता हैं परंतु उसे पूर्ण करने हेतु उचित परिश्रम नहीं कर पाता। इस लिये घर में वायु तत्व का संतुलन बनाये रखे।

## आकाश

आकाश तत्व का कोई अंत नहीं हैं, वह अनंत हैं। आकाश तत्व के भीतर अंदर नजा ने कितनी आकाश गंगाए समाइ हुइ हैं, जिनमें सूर्य के समान या उस्से बडे सैकड़ों सूर्य हैं। हमारे जीवन मे सुख-समृद्धि एंव शांति प्राप्त करने में आकाश का महत्वपूर्ण स्थान होता हैं। इस लिये व्यक्ति को अपने भवन में पंच महाभूत तत्व का उचित सम्तुलन बनाए रखना चाहिये जिस्से हमारे जीवन मे हम सुख-समृद्धि-शांति को प्राप्त कर उन्नति के शिखर को प्राप्त कर सके।

# सर्व कार्य सिद्धि कवच



जिस व्यक्ति को लाख प्रयत्न और परिश्रम करने के बादभी उसे मनोवांछित सफलताये एवं किये गये कार्य में सिद्धि (लाभ) प्राप्त नहीं होती, उस व्यक्ति को सर्व कार्य सिद्धि कवच अवश्य धारण करना चाहिये।

**कवच के प्रमुख लाभ**: सर्व कार्य सिद्धि कवच के द्वारा सुख समृद्धि और **नव ग्रहों** के नकारात्मक प्रभाव को शांत कर धारण करता व्यक्ति के जीवन से सर्व प्रकार के दु:ख-दारिद्र का नाश हो कर सुख-सौभाग्य एवं उन्नति प्राप्ति होकर जीवन मे सभि प्रकार के शुभ कार्य सिद्ध होते हैं। जिसे धारण करने से व्यक्ति यदि व्यवसाय करता होतो कारोबार मे वृद्धि होति हैं और यदि नौकरी करता होतो उसमे उन्नति होती हैं।

- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **सर्वजन वशीकरण** कवच के मिले होने की वजह से धारण कर्ता की बात का दूसरे व्यक्तिओ पर प्रभाव बना रहता हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **अष्ट लक्ष्मी** कवच के मिले होने की वजह से व्यक्ति पर सदा मां महा लक्ष्मी की कृपा एवं आशीर्वाद बना रहता हैं। जिस्से मां लक्ष्मी के अष्ट रुप (१)-आदि लक्ष्मी, (२)-धान्य लक्ष्मी, (३)- धैर्य लक्ष्मी, (४)-गज लक्ष्मी, (५)-संतान लक्ष्मी, (६)-विजय लक्ष्मी, (७)-विद्या लक्ष्मी और (८)-धन लक्ष्मी इन सभी रुपो का अशीर्वाद प्राप्त होता हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **तंत्र रक्षा** कवच के मिले होने की वजह से तांत्रिक बाधाए दूर होती हैं, साथ ही नकारात्मक शक्तियो का कोइ कुप्रभाव धारण कर्ता व्यक्ति पर नहीं होता। इस कवच के प्रभाव से इर्षा-द्वेष रखने वाले व्यक्तिओ द्वारा होने वाले दुष्ट प्रभावो से रक्षा होती हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **शत्रु विजय** कवच के मिले होने की वजह से शत्रु से संबंधित समस्त परेशानिओ से स्वतः ही छुटकारा मिल जाता हैं। कवच के प्रभाव से शत्रु धारण कर्ता व्यक्ति का चाहकर कुछ नही बिगाड़ सकते।

अन्य कवच के बारे मे अधिक जानकारी के लिये कार्यालय में संपर्क करे:

किसी व्यक्ति विशेष को सर्व कार्य सिद्धि कवच देने नही देना का अंतिम निर्णय हमारे पास सुरक्षित हैं।

# राम नाम की महिमा

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

## एक कथा के अनुशार:

एक संत महात्मा श्यामदासजी रात्रि के समय में 'श्रीराम' नाम का अजपाजाप करते हुए अपनी मस्ती में चले जा रहे थे। जाप करते हुए वे एक गहन जंगल से गुजर रहे थे।

विरक्त होने के कारण वे महात्मा बार-बार देशाटन करते रहते थे। वे किसी एक स्थान में अधिक समय नहीं रहते थे। वे इश्वर नाम प्रेमी थे। इस लिये दिन-रात उनके मुख से राम नाम जप चलता रहता था। स्वयं राम नाम का अजपाजाप करते तथा औरों को भी उसी मार्ग पर चलाते।

श्यामदासजी गहन जंगल में मार्ग भूल गये थे पर अपनी मस्ती में चले जा रहे थे कि जहाँ राम ले चले वहाँ....। दूर अँधेरे के बिच में बहुत सी दीपमालाएँ प्रकाशित थीं। महात्मा जी उसी दिशा की ओर चलने लगे।

निकट पहुँचते ही देखा कि वटवृक्ष के पास अनेक प्रकार के वाद्ययंत्र बज रहे हैं, नाच -गान और शराब की महफिल जमी है। कई स्त्री पुरुष साथ में नाचते-कूदते-हँसते तथा औरों को हँसा रहे हैं। उन्हें महसूस हुआ कि वे मनुष्य नहीं प्रेतात्मा हैं। श्यामदासजी को देखकर एक प्रेत ने उनका हाथ पकड़कर कहाः ओ मनुष्य ! हमारे राजा तुझे बुलाते हैं, चल। वे मस्तभाव से राजा के पास गये जो सिंहासन पर बैठा था। वहाँ राजा के इर्द-गिर्द कुछ प्रेत खड़े थे। प्रेतराज ने कहाः तुम इस ओर क्यों आये? हमारी मंडली आज मदमस्त हुई है, इस बात का तुमने विचार नहीं किया? तुम्हें मौत का डर नहीं है?

अट्टहास करते हुए महात्मा श्यामदासजी बोलेः मौत का डर? और मुझे? राजन् ! जिसे जीने का मोह हो उसे मौत का डर होता हैं। हम साधु लोग तो मौत को आनंद का विषय मानते हैं। यह तो देहपरिवर्तन हैं जो प्रारब्धकर्म के बिना किसी से हो नहीं सकता।

प्रेतराजः तुम जानते हो हम कौन हैं?

महात्माजीः मैं अनुमान करता हूँ कि आप प्रेतात्मा हो।

प्रेतराजः तुम जानते हो, लोग समाज हमारे नाम से काँपता

हैं।

महात्माजीः प्रेतराज ! मुझे मनुष्य में गिनने की गलती मत करना। हम जिंदा दिखते हुए भी जीने की इच्छा से रहित, मृततुल्य हैं। यदि जिंदा मानों तो भी आप हमें मार नहीं सकते। जीवन-मरण कर्माधीन हैं। मैं एक प्रश्न पूछ सकता हूँ?

महात्मा की निर्भयता देखकर प्रेतों के राजा को आश्चर्य हुआ कि प्रेत का नाम सुनते ही मर जाने वाले मनुष्यों में एक इतनी निर्भयता से बात कर रहा हैं। सचमुच, ऐसे मनुष्य से बात करने में कोई हरकत नहीं। प्रेतराज बोलाः पूछो, क्या प्रश्न है?

महात्माजीः प्रेतराज ! आज यहाँ आनंदोत्सव क्यों मनाया जा रहा है?

प्रेतराजः मेरी इकलौती कन्या, योग्य पति न मिलने के कारण अब तक कुआँरी हैं। लेकिन अब योग्य जमाई मिलने की संभावना हैं। कल उसकी शादी हैं इसलिए यह उत्सव मनाया जा रहा हैं।

महात्मा ने हँसते हुए कहाः तुम्हारा जमाई कहाँ हैं? मैं उसे देखना चाहता हूँ।"

प्रेतराजः जीने की इच्छा के मोह के त्याग करने वाले महात्मा ! अभी तो वह हमारे पद (प्रेतयोनी) को प्राप्त नहीं हुआ हैं।

वह इस जंगल के किनारे एक गाँव के श्रीमंत (धनवान) का पुत्र हैं। महादुराचारी होने के कारण वह इसवक्त भयानक रोग से पीड़ित हैं।

कल संध्या के पहले उसकी मौत होगी। फिर उसकी शादी मेरी कन्या से होगी। इस लिये रात भर गीत-नृत्य और मद्यपान करके हम आनंदोत्सव मनायेंगे।

श्यामदासजी वहाँ से विदा होकर श्रीराम नाम का अजपाजाप करते हुए जंगल के किनारे के गाँव में पहुँचे। उस समय सुबह हो चुकी थी।

एक ग्रामीण से महात्मा नें पूछाः इस गाँव में कोई श्रीमान् का बेटा बीमार हैं?

ग्रामीणः हाँ, महाराज ! नवलशा सेठ का बेटा सांकलचंद एक वर्ष से रोगग्रस्त हैं। बहुत उपचार किये पर उसका रोग ठीक नहीं होता।

महात्माः क्या वे जैन धर्म पालते हैं?

ग्रामीणः उनके पूर्वज जैन थे किंतु भाटिया के साथ व्यापार करते हुए अब वे वैष्णव हुए हैं।

महात्मा नवलशा सेठ के घर पहुंचे सांकलचंद की हालत गंभीर थी। अन्तिम घड़ियाँ थीं फिर भी महात्मा को देखकर माता-पिता को आशा की किरण दिखी। उन्होंने महात्मा का स्वागत किया। सेठपुत्र के पलंग के निकट आकर महात्मा रामनाम की माला जपने लगे। दोपहर होते-होते लोगों का आना-जाना बढ़ने लगा। महात्मा ने पूछाः क्यों, सांकलचंद ! अब तो ठीक हो?

सांकलचंद ने आँखें खोलते ही अपने सामने एक प्रतापी संत को देखा तो रो पड़ा। बोलाः बापजी ! आप मेरा अंत सुधारने के लिए पधारे हो। मैंने बहुत पाप किये हैं। भगवान के दरबार में क्या मुँह दिखाऊँगा? फिर भी आप जैसे

संत के दर्शन हुए हैं, यह मेरे लिए शुभ संकेत हैं। इतना बोलते ही उसकी साँस फूलने लगी, वह खाँसने लगा।

बेटा ! निराश न हो भगवान राम पतित पावन है। तेरी यह अन्तिम घड़ी हैं। अब काल से डरने का कोई कारण नहीं। खूब शांति से चित्तवृत्ति के तमाम वेग को रोककर श्रीराम नाम के जप में मन को लगा दे। अजपाजाप में लग जा।

**शास्त्र कहते हैं-**

**चरितम् रघुनाथस्य शतकोटिम् प्रविस्तरम्।**
**एकैकम् अक्षरम् पूण्या महापातक नाशनम्।।**

**अर्थातः** सौ करोड़ शब्दों में भगवान राम के गुण गाये गये हैं। उसका एक-एक अक्षर ब्रह्महत्या आदि महापापों का नाश करने में समर्थ हैं।

दिन ढलते ही सांकलचंद की बीमारी बढ़ने लगी। वैद्य-हकीम बुलाये गये। हीरा भस्म आदि कीमती औषधियाँ दी गयीं। किंतु अंतिम समय आ गया यह जानकर महात्माजी ने थोड़ा नीचे झुककर उसके कान में रामनाम लेने की याद दिलायी। राम बोलते ही उसके प्राण पखेरू उड़ गये। लोगों ने रोना शुरु कर दिया। श्मशान यात्रा की तैयारियाँ होने लगीं। मौका पाकर महात्माजी वहाँ से चल दिये।

नदी तट पर आकर स्नान करके नामस्मरण करते हुए वहाँ से रवाना हुए। शाम ढल चुकी थी। फिर वे मध्यरात्रि के समय जंगल में उसी वटवृक्ष के पास पहुँचे। प्रेत समाज उपस्थित था। प्रेतराज सिंहासन पर हताश होकर बैठे थे। आज गीत, नृत्य, हास्य कुछ न था। चारों ओर करुण आक्रंद हो रहा था, सब प्रेत रो रहे थे। हास्य कुछ न था। चारों ओर करुण आक्रंद हो रहा था, सब प्रेत रो रहे थे।

महात्मा ने पूछाः प्रेतराज ! कल तो यहाँ आनंदोत्सव था, आज शोक-समुद्र लहरा रहा हैं। क्या कुछ अहित हुआ हैं?

प्रेतराजः हाँ भाई ! इसीलिए रो रहे हैं। हमारा सत्यानाश हो गया। मेरी बेटी की आज शादी होने वाली थी। अब वह कुँआरी रह जायेगी

महात्मा ने पूछाः प्रेतराज ! तुम्हारा जमाई तो आज मर गया हैं। फिर तुम्हारी बेटी कुँआरी क्यों रही?

प्रेतराज ने चिढ़कर कहाः तेरे पाप से। मैं ही मूर्ख हूँ कि मैंने कल तुझे सब बता दिया। तूने हमारा सत्यानाश कर दिया।

महात्मा ने नम्रभाव से कहाः मैंने आपका अहित किया यह मुझे समझ में नहीं आता। क्षमा करना, मुझे मेरी भूल बताओगे तो मैं दुबारा नहीं करूँगा।

प्रेतराज ने जलते हृदय से कहाः यहाँ से जाकर तूने मरने वाले को नाम स्मरण का मार्ग बताया और अंत समय भी राम नाम कहलवाया। इससे उसका उद्धार हो गया और मेरी बेटी कुँआरी रह गयी।

महात्माजीः क्या? सिर्फ एक बार नाम जप लेने से वह प्रेतयोनि से छूट गया? आप सच कहते हो?

प्रेतराजः हाँ भाई ! जो मनुष्य राम नामजप करता हैं वह राम नामजप के प्रताप से कभी हमारी योनि को प्राप्त नहीं होता। भगवन्नाम जप में नरकोद्धारिणी शक्ति हैं। प्रेत के द्वारा रामनाम का यह प्रताप सुनकर महात्माजी प्रेमाश्रु बहाते हुए भाव समाधि में लीन हो गये। उनकी आँखे खुलीं तब वहाँ प्रेत-समाज नहीं था, बाल सूर्य की सुनहरी किरणें वटवृक्ष को शोभायमान कर रही थीं।

## कबीर पुत्र कमाल की एक कथा हैं।

एक बार राम नाम के प्रभाव से कमाल द्वारा एक कोढ़ी का कोढ़ दूर हो गया। कमाल समझते हैं कि रामनाम की महिमा मैं जान गया हूँ। कमाल के इस कार्य से किंतु कबीर जी प्रसन्न नहीं हुए। कबीरजी ने कमाल को तुलसीदास जी के पास भेजा।

तुलसीदासजी ने तुलसी के पत्र पर रामनाम लिखकर वह तुलसी पत्र जल में डाला और उस जल से 500 कोढ़ियों को ठीक कर दिया।

कमान समझ ने लगा कि तुलसीपत्र पर एक बार रामनाम लिखकर उसके जल से 500 कोढ़ियों को ठीक किया जा सकता है, रामनाम की इतनी महिमा हैं। किंतु कबीर जी इससे भी संतुष्ट नहीं हुए और उन्होंने कमाल को भेजा संत सूरदास जी के पास।

संत सूरदास जी ने गंगा में बहते हुए एक शव के कान में **राम** शब्द का केवल **र** कार कहा और शव जीवित हो गया। तब कमाल ने सोचा कि **राम** शब्द के **र** कार से मुर्दा जीवित हो सकता हैं। यह राम शब्द की महिमा हैं।

तब कबीर जी ने कहाः यह भी नहीं। इतनी सी महिमा नहीं है राम शब्द की।

**भृकुटि विलास सृष्टि लय होई।**

जिसके भृकुटि विलास मात्र से प्रलय हो सकता है, उसके नाम की महिमा का वर्णन तुम क्या कर सकोगे?

## राम नाम महिमा में एक अन्य कथा:

समुद्रतट पर एक व्यक्ति चिंतातुर बैठा था, इतने में उधर से विभीषण निकले। उन्होंने उस चिंतातुर व्यक्ति से पूछाः क्यों भाई ! तुम किस बात की चिंता में पड़े हो?

मुझे समुद्र के उस पार जाना हैं परंतु मेरें पास समुद्र पार करने का कोई साधन नहीं हैं। अब क्या करूँ मुझे इस बात की चिंता हैं। अरे भाई, इसमें इतने अधिक उदास क्यों होते हो?

ऐसा कहकर विभीषण ने एक पत्ते पर एक नाम लिखा तथा उसकी धोती के पल्लू से बाँधते हुए कहाः इसमें मेनें तारक मंत्र बाँधा हैं। तू इश्वर पर श्रद्धा रखकर तनिक भी घबराये बिना पानी पर चलते आना। अवश्य पार लग जायेगा।

विभीषण के वचनों पर विश्वास रखकर वह व्यक्ति समुद्र की ओर आगे बढ़ने लगा। वहं व्यक्ति सागर के सीने पर नाचता-नाचता पानी पर चलने लगा। वह व्यक्ति जब समुद्र के बीचमें आया तब उसके मन में संदेह हुआ कि विभीषण ने ऐसा कौन सा तारक मंत्र लिखकर मेरे पल्लू से बाँधा हैं कि मैं समुद्र पर सरलता से चल सकता हूँ। इस मुझे जरा देखना चाहिए।

उस व्यक्ति ने अपने पल्लू में बँधा हुआ पत्ता खोला और पढ़ा तो उस पर दो अक्षर में केवल **राम** नाम लिखा हुआ था। **राम** नाम पढ़ते ही उसकी श्रद्धा तुरंत ही अश्रद्धा में बदल गयीः अरे ! यह कोई तारक मंत्र हैं ! यह तो सबसे सीधा सादा राम नाम हैं ! मन में इस प्रकार की अश्रद्धा उपजते ही वह व्यक्ति डूब कर मरगया।

**कथा सार:** इस लिये विद्वानो ने कहां हैं श्रद्धा और विश्वास के मार्ग में संदेह नहीं करना चाहिए क्योकि अविश्वास एवं अश्रद्धा ऐसी विकट परिस्थितियाँ निर्मित हो जाती हैं कि मंत्र जप से काफी ऊँचाई तक पहुँचा हुआ साधक भी विवेक के अभाव में संदेहरूपी षड्यंत्र का शिकार होकर अपना अति सरलता से पतन कर बैठता हैं। इस लिये साधारण मनुष्य को तो संदेह की आँच ही गिराने के लिए पर्याप्त हैं। हजारों-लाखों-करोडों मंत्रो की साधना जन्मों-जन्म की साधना अपने सदगुरु पर संदेह करने मात्र से नष्ट हो जाती है।

## तुलसीदास जी कहते हैं-

**राम ब्रहम परमारथ रूपा।**

अर्थात्: ब्रहम ने ही परमार्थ के लिए राम रूप धारण किया था।

**रामनाम की औषधि खरी नियत से खाय।**

**अंगरोग व्यापे नहीं महारोग मिट जाय।।**

# रत्नों का अद्भुत रहस्य

संकलन गुरुत्व कार्यालय

गतांक से आगे...

## लहसुनिया

केतु का रत्न लहसुनिया केतु ग्रह के शुभ फलों की प्राप्ति हेतु धारण किया जाता हैं। लहसुनिया को केतु का रत्न माना गया है।

**हिन्दी मे :-** लहसुनिया

**सस्कृत मे :-** विदुराज, वैदूर्य, केतु रत्न, विडालाक्ष, वायज, अभ्ररोह, राष्ट्क, मेघखरांकुर, बालसूर्य आदि नामो से जाना जाता हैं।

**अरबी मे :-** एन अलहिर

**अंग्रेजी :-** केटस आई

वैदूर्य रत्न की उपरी सतह पर सफेद रंग का सूत्र या धारी दिखाई देती हैं। यह धारी वैदूर्य को हिलाने-डुलाने पर हिलती हुई प्रतीत होती है। सामान्यतः वैदूर्य को देखने से यह बिल्ली की आंख के समान दिखाई देता हैं इस लिये इसे अंग्रजी केटस आई कहां जाता हैं।

## प्राप्ति स्थान:

लहसुनिया मुख्यतः भारत, श्रीलंका, ब्राजील, अमेरिका, युराल, चीन तथा बर्मा में प्राप्त होता है। सर्वश्रेष्ठ लहसुनिया भारत में उड़ीसा से प्राप्त होते है। उड़ीसा व श्रीलंका से प्राप्त होने वाले लहसुनिया की अंतराष्ट्रिय बाजारो में अधिक मांग रहती है।

## लहसुनिया के लाभ

- वैदूर्य रत्न धारण करने से यह वायु-गोला तथा पित्त जन्य रोगों का नाशक होता हैं।
- जिन व्यक्तियों को सरकारी कार्यों में बाधाएं आरही हो उन्हें वैदूर्य रत्न धारण करने से कार्य में सफलता प्राप्त होती हैं।
- वैदूर्य रत्न धारण करने से आकस्मिक दुर्धटना आदि से रक्षा होती हैं।
- लहसुनिया धारण करने से दुःख दरिद्रता, आधि-व्याधि का अंत होता हैं।
- लहसुनिया धारण करने से धारण कर्ता को भूत-प्रेत आदि बाधाएं पीड़ा नहीं करती हैं।
- लहसुनिया धारण करने से नेत्र रोग में लाभदायक होता हैं।
- लहसुनिया धारण करने से पांडुरोग में शरीर का पीलापन शीघ्र कम होने लगता हैं।
- प्रसव के समय गर्भवती स्त्री के प्रसव पीड़ा में बालों में लहसुनिया बांधने से प्रसव शीघ्र हो जाता हैं।
- लहसुनिया धारण करने से श्वांस रोग, न्यूमोनिया आदि रोगो में विशेष लाभ प्राप्त होता हैं।
- लहसुनिया धारण करने से उसका शुभ-अशुभ परिणाम शीघ्र दिखाता हैं।
- लहसुनिया धारण करने से पापों का नाश होता हैं।
- लहसुनिया धारण करने से बुरी नजर से बचाता हैं।
- लहसुनिया धारण करने से रक्त से सम्बंधित रोग व दोष दूर होते हैं।
- लहसुनिया धारण करने से फोड़े-फुंदी आदि नहीं होते।

## मान्यता:

- उत्तम गुणो वाले लहसुनिया में अधिक चमकीलापन तथा चिकनाहट होती हैं।
- लहसुनिया वजन में सामान्य से ज्यादा वजनदार प्रतीत होता हैं।
- लहसुनिया की उपरी सतह पर सफेद रंग का सूत के समान धारी होती हैं।
- लहसुनिया को कपड़े पर रगड़ने से इसकी चमक में वृद्धि होती हैं।

## दोष:

- जिस वैदूर्य में अन्य रंग के छीटे या धब्बे हो, एसे वैदूर्य को धारण करने से रोगकारक होता हैं।

- जिस वैदूर्य में गड्ढा हो एसे वैदूर्य को धारण करने से स्वास्थ्य के लिए हाकिकारक होता हैं।
- जिस वैदूर्य में चीर या आडी, तिरछी, खडी रेखाएं हो, एसे वैदूर्य को धारण करना क्षतिकारक होता हैं।
- जिस वैदूर्य अबरक जैसी आभा दिखाई देती हो, एसे वैदूर्य को धारण करना वर्जित माना गया हैं।
- जिस वैदूर्य में चमक न हों देखने में उसकी आभा फीकी नजर आती हों, एसे वैदूर्य को धारण करने से धन का नाश होता हैं।
- जो वैदूर्य खंडित अर्थात टूटा-फूटा हो, छेद हो, एसा वैदूर्य धारण करने से शत्रु भय उत्पन्न होता हैं।
- जिस वैदूर्य में लाल रंग के छीटे या धब्बे हो, उसे धारणकरनेसेराजभय,कारावास जाने के योग बनाता हैं।
- जिस वैदूर्य में सफेद रंग के छीटे या धब्बे हो, एसा वैदूर्यधारणकरने से आयु क्षिण करने वाला होता हैं।
- जिस वैदूर्य में चीर या आडी, तिरछी, खडी रेखाएं हो, एसे वैदूर्य को धारण करने से शत्रु पक्ष से हानि होती हैं।
- जिस वैदूर्य में ज्वाला दिखाई देती हो, एसे वैदूर्य को धारण करने से पत्नी को हानि होती हैं।
- जिस वैदूर्य में शहद के रंग जैसे छींटे या धब्बे दिखाई देते हो, एसा वैदूर्य धारण करने से राजकीय कार्यो में रुकावटे पैदा करता हैं।
- जिस वैदूर्य में पांच से अधिक सूत या धारिया दिखाई देती हो, एसा वैदूर्य धारण करने से अनिष्टकारी होता हैं।
- जिस वैदूर्य में दिखने वाला सूत या धारिया उबड़-खाबड़ या टूटी हुई दिखाई देती हो, एसा वैदूर्य धारण करने से नेत्र रोग होता हैं।

>> क्रमशः अगले अंक में ...

# मंत्र सिद्ध दुर्लभ सामग्री

| | |
|---|---|
| काली हल्दी:- 370, 550, 730, 1450, 1900 | कमल गट्टे की माला - Rs- 370 |
| माया जाल- Rs- 251, 551, 751 | हल्दी माला - Rs- 280 |
| धन वृद्धि हकीक सेट Rs-280 (काली हल्दी के साथ Rs-550) | तुलसी माला - Rs- 190, 280, 370, 460 |
| घोडे की नाल- Rs.351, 551, 751 | नवरत्न माला- Rs- 1050, 1900, 2800, 3700 & Above |
| हकीक: 11 नंग-Rs-190, 21 नंग Rs-370 | नवरंगी हकीक माला Rs- 280, 460, 730 |
| लघु श्रीफल: 1 नंग-Rs-21, 11 नंग-Rs-190 | हकीक माला (सात रंग) Rs- 280, 460, 730, 910 |
| नाग केशर: 11 ग्राम, Rs-145 | मूंगे की माला Rs- 190, 280, Real -1050, 1900 & Above |
| स्फटिक माला- Rs- 235, 280, 460, 730, DC 1050, 1250 | पारद माला Rs- 1450, 1900, 2800 & Above |
| सफेद चंदन माला - Rs- 460, 640, 910 | वैजयंती माला Rs- 190, 280, 460 |
| रक्त (लाल) चंदन - Rs- 370, 550, | रुद्राक्ष माला: 190, 280, 460, 730, 1050, 1450 |
| मोती माला- Rs- 460, 730, 1250, 1450 & Above | विधुत माला - Rs- 190, 280 |
| कामिया सिंदूर- Rs- 460, 730, 1050, 1450, & Above | मूल्य में अंतर छोटे से बड़े आकार के कारण हैं। >> Shop Online \| Order Now |

# मंत्र सिद्ध स्फटिक श्री यंत्र

"श्री यंत्र" सबसे महत्वपूर्ण एवं शक्तिशाली यंत्र है। "श्री यंत्र" को यंत्र राज कहा जाता है क्योकि यह अत्यन्त शुभ फ़लदयी यंत्र है। जो न केवल दूसरे यन्त्रो से अधिक से अधिक लाभ देने मे समर्थ है एवं संसार के हर व्यक्ति के लिए फायदेमंद साबित होता है। पूर्ण प्राण-प्रतिष्ठित एवं पूर्ण चैतन्य युक्त "श्री यंत्र" जिस व्यक्ति के घर मे होता है उसके लिये "श्री यंत्र" अत्यन्त फ़लदायी सिद्ध होता है उसके दर्शन मात्र से अन-गिनत लाभ एवं सुख की प्राप्ति होति है। "श्री यंत्र" मे समाई अद्रितिय एवं अद्रश्य शक्ति मनुष्य की समस्त शुभ इच्छाओं को पूरा करने मे समर्थ होति है। जिस्से उसका जीवन से हताशा और निराशा दूर होकर वह मनुष्य असफ़लता से सफ़लता कि और निरन्तर गति करने लगता है एवं उसे जीवन मे समस्त भौतिक सुखो कि प्राप्ति होति है। "श्री यंत्र" मनुष्य जीवन में उत्पन्न होने वाली समस्या-बाधा एवं नकारात्मक उर्जा को दूर कर सकारत्मक उर्जा का निर्माण करने मे समर्थ है। "श्री यंत्र" की स्थापन से घर या व्यापार के स्थान पर स्थापित करने से वास्तु दोष य वास्तु से सम्बन्धित परेशानि मे न्युनता आति है व सुख-समृद्धि, शांति एवं ऐश्वर्य कि प्रप्ति होती है।

>> Shop Online | Order Now

**गुरुत्व कार्यालय** मे विभिन्न आकार के "श्री यंत्र" उप्लब्ध है

**मूल्य:- प्रति ग्राम** Rs. **28.00** **से** Rs.**100.00**

GURUTVA KARYALAY
BHUBNESWAR-751018, (ODISHA), Call Us: 91 + 9338213418, 91 + 9238328785,
Email Us:- gurutva_karyalay@yahoo.in, gurutva.karyalay@gmail.com
Visit Us: www.gurutvakaryalay.com | www.gurutvajyotish.com | www.gurutvakaryalay.blogspot.com

# प्रकृति की अलौकिक देन रुद्राक्ष धारण करने से लाभ

संकलन गुरुत्व कार्यालय

गतांक से आगे...

## त्रयोदश मुखी रुद्राक्ष:



- त्रयोदश मुखी रुद्राक्ष को कामदेव का साक्षात स्वरुप माना जाता हैं।
- त्रयोदश मुखी रुद्राक्ष को इन्द्र का स्वरुप भी माना गया हैं।
- त्रयोदश मुखी रुद्राक्ष को धारण करने से मनुष्य की संपूर्ण मनोकामनाएं सिद्ध होती हैं।
- त्रयोदश मुखी रुद्राक्ष धारण करने से अतुल्य धन-संपत्तिअ प्राप्त होती हैं।
- त्रयोदश मुखी रुद्राक्ष को धारण करने से व्यक्ति संपूर्ण धातुओं की रसायनादिक सिद्धियों का ज्ञाता बन जाता हैं।
- त्रयोदश मुखी रुद्राक्ष को धारण करने से व्यक्ति को मान-सम्मान, यश, पद-प्रतिष्ठा, आकर्षक व्यक्तित्व की प्राप्ति होती हैं।
- त्रयोदश मुखी रुद्राक्ष का विशेषज्ञ की सलाह से दूध के साथ प्रयोग लाभकरी सिद्ध होता हैं।
- त्रयोदश मुखी रुद्राक्ष को धारण करने से समस्त प्रकार की शक्ति व सिद्धियों की प्राप्ति में विशेष सहायता प्राप्त होती हैं।

त्रयोदश मुखी रुद्राक्ष को धारण करने का मन्त्र:-

*ॐ ईं यां आप ओम्॥*

## चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष:



- चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष को शिव का साक्षात स्वरुप माना जाता हैं। विद्वानो ने चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष को हनुमान का स्वरुप भी माना हैं। इस लिए चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष को हनुमान रुद्राक्ष के नाम से भी जाना जाता हैं।
- चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष को धारण करने से सकल अभीष्ट सिद्धियों की प्राप्ति होती हैं।
- चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष की उत्पत्ति के बारे में उल्लेख हैं की भगवान शिव के डमरु से चौदह प्रत्याहार निकले थे तथा कुछ प्रमुख शास्त्रों में भी एक से चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष का उल्लेख मिलता हैं।
- चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष धारण करने से सभी प्रकार के कष्टों का निवारण हो जाता हैं।
- चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष को धारण करने से मनुष्य विभिन्न रोगों से मुक्ति मिलती हैं और स्वास्थ्य लाभ प्राप्त होता हैं।
- चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष धारण करने से व्यक्ति को सभी क्षेत्रों में उन्नति प्राप्त होती हैं।
- चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष को धारण करने से परम पद की प्राप्ति होती हैं।
- चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष को धारण करने से शनि ग्रह से संबंधित अशुभ प्रभाव की शांति होती हैं।
- चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष धारण करने से शत्रु व दुष्टों का नाश होता हैं।
- चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष धारण को मस्तक पर धारण करने से समस्त पापों का नाश होता हैं।

**चतुर्दश मुखी रुद्राक्ष को धारण करने का मन्त्र:-**

*ॐ औं स्फे खत्फैं हस्त्रौं हसत्फ्रैः॥*

जो मनुष्य पृथ्वी पर रुद्राक्ष को मंत्र सहित धारण करते हैं वे रुद्रलोक में जाकर वास करते हैं तथा जो मंत्र रहित रुद्राक्ष धारण करते हैं वे घोर नरक के भागी होते हैं।

उपरोंक्त रुद्राक्षों को धारण करने वाले मनुष्य को भूत, प्रत, पिशाच, डाकिनी, शाकिनी आदि का भय नहीं रहता। रुद्राक्ष धारण करता मनुष्य पर देवी-देवता शीघ्र प्रसन्न होते हैं। व मनुष्य की समस्त कामनाएं पूर्ण होती हैं।

>> क्रमशः अगले अंक में ...

# वर्णमाला के अनुसार स्वप्न फल विचार

संकलन गुरुत्व कार्यालय

गतांक से आगे...




- स्वप्न में धमाका सुनना कष्ट बढ़ने का संकेत है।
- स्वप्न में धतूरा खाते देखना संकट से रक्षा होने का संकेत है।
- स्वप्न में धनुष देखना सभी कर्मो में सफलता मिलने का संकेत है।
- स्वप्न में धब्बे देखना शुभ संकेत है।
- स्वप्न में धार्मिक आयोजना देखना शुभ संकेत है।
- स्वप्न में धागा देखना कार्य में वृद्धि होने का संकेत है।
- स्वप्न में धुरी देखना सामाजिक मान सम्मान में वृद्धि होने का संकेत है।
- स्वप्न में धुआ देखना परेशानीयां बढ़ने और संकट में फंसने का संकेत है।
- स्वप्न में धुंध देखना शुभ समाचार मिलने का संकेत है।
- स्वप्न में धुन सुनना (मधुर) परेशानी बढ़ने का संकेत है।
- स्वप्न में धूल देखना यात्रा में लाभ मिलने का संकेत हैं।

- स्वप्न में धोबी देखना कार्य में सफलता मिलने का संकेत है।
- स्वप्न में धोती देखना यात्रा पर जाने का संकेत है।




- स्वप्न में नल खुला देखना कार्य में शीघ्र सफलता मिलने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नल बंद देखना कार्य में विघ्न-बाधा आने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नरक देखना कठिनाइयाँ बढ़ने का संकेत है।
- स्वप्न में नगीना देखना शुभ समाचार मिलने का संकेत है।
- स्वप्न में नगाडा देखना धन लाभ और मान-सम्मान मिलने का संकेत है।
- स्वप्न में नमाज़ पढ़ते देखना पूराने कष्ट दूर हो कर शान्ति प्राप्त होने का संकेत है।
- स्वप्न में नमक खाते देखना झगडे में फँसने का संकेत है।
- स्वप्न में नमक देखना पुरानी बीमारी दूर हों और कार्य क्षेत्र में लाभ की प्राप्ति होने का संकेत है।
- स्वप्न में नमकदानी देखना गृहस्थ सुख में वृद्धि का संकेत हैं।
- स्वप्न में स्वयं को नशे में देखना धन वृद्धि हों होने लेकिन समस्या बढ़ने का संकेत है।
- स्वप्न में नरगिस का फूल देखना पारिवारिक सुख वृद्धि का संकेत हैं।
- स्वप्न में नदी-नाले में गिरते देखना अनेक संकट आने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नक़ल स्वयं को करते देखना कार्य में असफलता मिलने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नक़ल अन्य को करते देखना यात्रा में रुकावट व बनते काम बिगडने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नक्शा बनाना कोई नई योजनाये शुरू होने का संकेत है।
- स्वप्न में नकसीर बहते देखना मानसिक परेशानिया बढ़ने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नकाब लगाना किसी गंभीर बीमारी के आगमन का संकेत हैं।
- स्वप्न में नट (कलाबाज़) को देखना पारिवारिक सुख शाति बढ़ने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नसवार सूंघते देखना मानसिक परिशानिया बढ़ने का संकेत है।
- स्वप्न में नदी देखना भविष्य में सुखों की प्राप्ति होने का संकेत है।
- स्वप्न में नदी में स्नान करते देखना कार्य में सफलता मिलने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नदी में गिरते देखना कार्य में किसी रुकावट के बाद में सफलता मिलने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नहर खोदना कार्य सम्बन्धी नई योजनाये मिलने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नग्न होते देखना भोग-विलास के साधन बढ़ने का संकेत है।
- स्वप्न में नदी देखना दुःख दूर हो कर धन मिलने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नाखून टूटते देखना सफलता विलम्ब से मिलने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नाक बहुत बड़ी देखना मान सम्मान बढ़ने और पदौन्नति होने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नाखून देखना कार्य में बाधा आने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नाक से खून बहते देखना धन वृद्धि होने का संकेत है।
- स्वप्न में नाटक देखना गृहस्थ का सुख में वृद्धि लेकिन भविष्य अनिश्चित होने का संकेत है।
- स्वप्न में नाटक में भाग लेते देखना स्वजन से धोखा मिलने का संकेत हैं।

- स्वप्न में नारियल देखना धन लाभ, धार्मिक आयोजना में शामिल होने व स्वादिष्ट भोजन मिलने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नाक पर चोट लगते देखना मान सम्मान में हानि होने का संकेत है।
- स्वप्न में नासूर देखना किसी बीमारी से छुटकारा मिलने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नापतोल करना व्यापार में घाटा होने का संकेत है।
- स्वप्न में नाग को बिल में जाते देखना धन वृद्धि होने का संकेत है।
- स्वप्न में नाग को बिल से बाहर निकलते देखना धन हानि का संकेत है।
- स्वप्न में नाग का डंक मारना समाज में मान सम्मान बढ़ने का संकेत है।
- स्वप्न में नाग को घर में देखना उस देखे गए स्थान की पवित्रता का संकेत है।
- स्वप्न में किसी को नाग उठाये देखना धन-संपत्ति प्राप्त होने का संकेत है।
- स्वप्न में नाना-नानी को देखना पारिवारिक सुख बढ़ने का संकेत है।
- स्वप्न में नाडा बंधते-टूटते देखना पारिवारिक कलेश बढ़ने का संकेत है।
- स्वप्न में नाला देखना कार्य में सफलता मिलने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नाव देखना गृहस्थ सुख में वृद्धि का संकेत हैं।
- स्वप्न में नाव में बैठना अनेक संकट से ग्रस्त होने का संकेत है।
- स्वप्न में नाई से हजामत बनवाते देखना किसी से धोखा मिलने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नारद देखना धन लाभ लेकिन लड़ाई झगडा होने का संकेत है।
- स्वप्न में नाभि देखना कार्य क्षेत्र में प्रगति तथा धन लाभ होने का संकेत है।
- स्वप्न में निरादर होते देखना मान सम्मान बढ़ने का संकेत है।
- स्वप्न में निशाना हाथ लगते देखना पुरानी इच्छा पूर्ण होने का संकेत है।
- स्वप्न में नितम्ब देखना गृहस्थ सुख में वृद्धि होने का संकेत हैं।
- स्वप्न में नीम का वृक्ष देखना पुरानी बिमारी दूर होने का संकेत है।
- स्वप्न में नीलम रत्न देखना शुभ समाचार मिलने और दुश्मन के परस्त होने का संकेत है।
- स्वप्न में नींद में सोते या नींद से उठाते देखना धन लाभ होने का संकेत है।
- स्वप्न में नीलकंठ देखना मान सम्मान बढ़ने का संकेत है व अविवाहित हैं तो शीघ्र विवाह होने का संकेत है।
- स्वप्न में नींबू काटते या निचोड़ते देखना धार्मिक कार्य में सामिल होने का संकेत है।
- स्वप्न में नुकीली चीज़ से चोट लगते देखना किसे से वाद विवाद में फसने का संकेत है।
- स्वप्न में नुकीला जूता देखना समाज में मान सम्मान बढ़ने का संकेत है।
- स्वप्न में नेवला देखना पुराने संकट समाप्त हो एवं सूवर्ण की प्राप्ति का संकेत हैं।

>> क्रमशः अगले अंक में ...

